# हिन्दी के गौरव ग्रंथ

लेखक

- डॉ० विपिन बिहारी त्रिवेदी
- डॉ० सत्येन्द्र
- डॉ० रांगेय राघव
- श्री विश्वम्भर 'मानव'
- श्री गजानन माधव मुक्तिबोध
- श्री गोपालकृष्ण कौल

भूमिका

डॉ० व्रजेश्वर वर्मा




राजकमल प्रकाशन
दिल्ली बम्बई नई दिल्ली

*डॉक्टर ब्रजेश्वर वर्मा*

# भूमिका

मनुष्य की विविध रूपात्मक आत्माभिव्यक्तियों में साहित्य अपेक्षाकृत पूर्ण और स्थायी माध्यम है। साहित्य को केवल ललित साहित्य के सीमित और सर्वमान्य अर्थ में लेने पर भी हम उसके द्वारा मनुष्य के व्यक्तिगत और जातीय जीवन का जितना सूक्ष्म और व्यापक परिचय पाते हैं उतना किसी अन्य साधन—स्थापत्य, मूर्ति, चित्र और संगीत-कलाओं तथा इतिहास, पुराण, धर्म, दर्शन आदि—से नहीं पा सकते। इस माध्यम द्वारा असंख्य भाषाओं में, आदिम युग से आज तक, मनुष्य की जीवन-कथा जिस पूर्णता, विविधता, घनिष्ठता और सुन्दरता से कही गई है उसे देखकर भूत, भविष्यत् और वर्तमान के सुविधामूलक कल्पित काल-खंड विस्मृत हो जाते हैं। वह एक निरन्तर अविच्छिन्न और अनन्त धारा है जिसके प्रवाह में कहीं-कहीं मोड़ के कारण मंदता भले ही हो, अवरोध कहीं नहीं है। काल के व्यवधानों की भाँति देशान्तरों का भी अतिक्रमण करने में मनुष्य की कृतियों में वैज्ञानिक आविष्कारों के बाद साहित्य ही सबसे अधिक समर्थ हुआ है। वाल्मीकि, व्यास, होमर, वर्जिल, दाँते, कालिदास, भवभूति, सादी, फिरदौसी, सूर, तुलसी, शेक्सपियर, मिल्टन, रवीन्द्र आदि अनेक कवि देश और काल की सीमाओं को पार करके विश्व-मानव की सम्पत्ति बन गए हैं। परन्तु इन या इनके समान कम या अधिक कीर्ति पाने वाले महान् कवियों, नाटककारों या कलाकारों की महत्ता केवल मात्र उन्हीं के व्यक्तित्व में निहित नहीं है। उनके पीछे विस्तृत परम्पराएँ हैं—सामाजिक जीवन की बनती-बिगड़ती अगणित संस्थाएँ और साहित्य तथा अन्य सौन्दर्याभिव्यक्तियों की अक्षय निधियाँ जिनके ऊपर उनके कीर्ति-स्तम्भ आधारित हैं। अतः महान् कलाकारों की महत्ता के अंशतः भागी वे समस्त कलाकार भी हैं जिनकी कृतियों को उतनी ख्याति नहीं मिली और वस्तुतः वे भी हैं जिन्हें नियमित अभिव्यक्ति के साधन भी नहीं प्राप्त हो सके। इस प्रकार किसी भी भाषा के गौरव ग्रन्थों में उस भाषा के समस्त साहित्य के प्रतिनिधित्व की क्षमता होती है; उनमें ग्रन्थकार के व्यक्तित्व के व्यक्तिगत और प्रतिनिधि रूप के साथ-साथ जातीय जीवन का चित्र भी मिलता है।

परन्तु चित्र का अंकन निरुद्देश्य नहीं होता। मनुष्य की सौन्दर्य-वृत्ति को संतुष्ट करना उसका प्राथमिक उद्देश्य अवश्य है, परन्तु इस संदर्भ में प्रायः सौन्दर्य के अर्थ की व्याप्ति को भुला दिया जाता है और उसे अत्यन्त संकुचित अर्थ में मनोरंजन का साधन मानकर तुरन्त हीनता और उपेक्षा का पात्र बना लिया जाता है। शब्द-बहुलता के इस आधुनिक युग में, जब शब्दों के वास्तविक अर्थ समझने का अवकाश और सामर्थ्य दोनों कम हो गए हैं, यह अत्यन्त आवश्यक है कि हम साहित्य को सौंदर्य-सृष्टि का अन्यतम रूप मानते हुए सौन्दर्य

का वास्तविक तात्पर्य समझें। ऐसा न होने से हम प्रायः दुविधा में पड़ जाते हैं और जिन्हें महान् कलाकार समझा जाता रहा है उनके आगे भी प्रश्न-चिह्न लगा देते हैं अथवा अपनी व्यक्तिगत या दलगत कोपप्रियता की रक्षा के लिए गलत और निराधार व्याख्या करने लगते हैं। आखिर, देश और काल के विशाल विस्तार में फैली हुई कला-कृतियों में सर्व सामान्य लक्षण इसके अतिरिक्त और क्या है कि वे मनुष्य की पशु सामान्य आवश्यकताओं के बाद उसकी अनिवार्य आवश्यकता—मानसिक क्षुधा—को शान्त करती हैं। मानसिक क्षुधा की परितृप्ति के जितने साधन हैं उनके मूल में मनुष्य की सौन्दर्य-वृत्ति किसी-न-किसी रूप में अवश्य होती है। परम्परा, परिस्थिति, शिक्षा, संस्कार आदि के स्तर-भेद से सौन्दर्य-प्रियता के भी अनेकधा स्तर हैं और तदनुरूप उसकी परितुष्टि के साधन भी हलके-भारी, छिछले-गहरे, स्थूल-सूक्ष्म अनेक स्तरों के हो जाते हैं; और इन्हीं स्तर-भेदों पर कला-कृतियों की सापेक्ष श्रेष्ठता निर्भर होती है।

सौन्दर्य-सृष्टि कला की मूल प्रेरणा है और सौंदर्यप्रियता मनुष्य की प्राथमिक प्रवृत्तियों में प्रतिफलन की दृष्टि से सबसे अधिक स्थायी और महत्त्वपूर्ण। किन्तु सौन्दर्यप्रियता अन्य मानव-प्रवृत्तियों से विच्छिन्न और स्वाधीन नहीं है। मनुष्य केवल मन, बुद्धि और आत्मा नहीं है, ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार वह केवल शरीर मात्र नहीं है। अशन, आच्छादनादि शारीरिक क्षुधाओं की परितृप्ति के साधनों और मानसिक तृषा की परितुष्टि के साधनों में न केवल विरोध नहीं है, बल्कि दोनों की घनिष्ठ अन्योन्य निर्भरता भी है। अतः जिस प्रकार मनुष्य की कला-कृतियों के रूप, वस्तु और विधान आदि उसकी भौतिक परिस्थितियों द्वारा परिनिश्चित होते हैं, उसी प्रकार कलाओं—विशेषतया साहित्य—द्वारा सम्पूर्ण जीवन को, जिसमें उसका भौतिक पक्ष भी सम्मिलित है, गति प्राप्त होती है, उसकी अनेक कुण्ठाओं का निराकरण होता है, मन की—व्यक्तिगत और सामाजिक दोनों रूपों में—अनेक उलझी हुई गाँठें खुलती हैं, उसमें उत्साह, वरिष्ठता, कर्मठता और श्रेष्ठता के भाव आते हैं। वह विरेचन और प्रेरणा दोनों का साधन बनकर जीवन की श्रेष्ठतम उपयोगी वस्तु बन जाता है, जिसके बिना जीवन के महत्तम उद्देश्य जीवन के अविच्छेद्य अंग बन ही नहीं सकते। ऐसा ही साहित्य सत और प्रगतिशील कहा जा सकता है, भले ही उसमें धार्मिक और नैतिक उपदेश बिलकुल न हों, भले ही वह किसी दर्शन-विशेष, किसी संघर्ष-विशेष का स्पष्ट या प्रच्छन्न प्रचार न करता हो। साहित्य मात्र की कसौटी है सौन्दर्य की प्रेरणा और उसकी महत्ता एवं श्रेष्ठता की कसौटी है उस सौन्दर्य-प्रेरणा की व्यापकता और गहनता। जो साहित्य जीवन की जितनी अधिक व्यापकता में फैलकर और उसकी सूक्ष्म-से-सूक्ष्म गहराइयों में पैठकर सौन्दर्य-रस को संचित करके रचा जाता है वह उतना ही अधिक श्रेष्ठ और शक्तिशाली होता है। जीवन के आदर्श बदलते हैं, उसकी गति-विधि में उतार-चढ़ाव आते हैं, हम यह भी मान लें कि वह उत्तरोत्तर भौतिक संघर्ष की ओर प्रवृत्त होता है, किसी अजित सुख-साम्राज्य के जीतने की लालसा में सामूहिक अभियान रचता है, किन्तु श्रेष्ठ साहित्य की ये कसौटियाँ, कि वह व्यक्तिगत कृति होने के साथ जातीय जीवन को किसी-न-किसी रूप में झलका दे, कि वह सौन्दर्यानुभूति से प्रेरणा पाकर रचा गया हो, कि वह जीवन की अधिकाधिक व्यापकता में फैल और गहराई में पैठकर

जीवन का रस खींच लाया हो, कभी नहीं बदल सकतीं।

प्रस्तुत पुस्तक में हिन्दी के जिन गौरव ग्रन्थों की चर्चा की गई है उन्हें हम इन्हीं मूल कसौटियों पर कसकर परखें। महाकवि चन्दबरदाई के 'पृथ्वीराज रासो' से लेकर, यदि हम उसे १२वीं शताब्दी की रचना मानें तो, 'गोदान' तक सात सौ वर्ष से अधिक होते हैं। इतने लम्बे काल में कितने प्रकार के राजनीतिक, सामाजिक, आर्थिक और सांस्कृतिक परिवर्तन हुए, जीवन के क्रम में कैसे-कैसे मोड़ आये, उसकी गति-विधि कितने विविध रूपों में प्रकट हुई, फिर भी 'पृथ्वीराज रासो' से 'गोदान' तक एक परम्परा का सतत प्रवाह दिखाई देता है। हिन्दी के इन कीर्ति-स्तम्भों के प्रकाश में हम अपने सात सौ वर्षों के जीवन की एक झलक पा सकते हैं तथा अपने बदलते हुए जीवनादर्शों का पर्यवेक्षण करते हुए उस सौन्दर्य-लोक में विचरण कर सकते हैं जो हमारी यात्रा को आनन्दप्रद तथा स्फूर्तिदायक बना सकता है। निश्चय ही वे हमें एक के बाद दूसरी मंजिल तक जाने के लिए प्रकाश और प्रेरणा देते हैं।

हमारी यात्रा 'पृथ्वीराज रासो' से प्रारम्भ होती है। हमारे साहित्य का यह प्रथम कीर्ति-स्तम्भ आकार में अत्यन्त विशाल है। किन्तु सोलह सहस्र से भी अधिक छन्दों और ६९ समयों (अध्यायों) में रचे हुए इस महाग्रन्थ के विषय में देशी और विदेशी तथा साहित्य और इतिहास के विद्वानों में जितना अधिक मत-भेद हुआ है उतना किसी अन्य हिन्दी-ग्रन्थ के विषय में नहीं हुआ। इतिहास के अनेक विद्वानों ने इसे प्रबल तर्कों के आधार पर 'जाली' और 'भट्ट भड़ंत' तक कहा और यह अनुमान लगाया कि इसकी रचना १५वीं-१६वीं शताब्दी तक हुई होगी। साहित्य के विद्यार्थी के लिए अपनी सामग्री के ऐतिहासिक परीक्षण की उपेक्षा का हम समर्थन नहीं कर सकते। आवश्यक तो यह है कि हम सब प्रकार के तर्कों को सम्मुख रखकर उनके आधार पर जो भी निष्पक्ष निष्कर्ष निकल सकें उन्हें भावुकता को भुलाकर मुक्त हृदय से स्वीकार कर लें और इस विवाद को कम-से-कम जब तक नवीन तथ्य सामने न आ जायँ, तब तक के लिए समाप्त कर दें। किन्तु इस समस्या का समाधान ग्रन्थ के प्रामाणिक पाठ की समस्या पर निर्भर है। इस समय 'पृथ्वीराज रासो' के वृहत्, मध्यम, लघु और लघुतम, चार रूपों की कल्पना की गई है। यह भी अनुमान किया गया है कि उसके मूल रूप में बहुत थोड़े से छन्द रहे होंगे। इसका तात्पर्य यह है कि 'पृथ्वीराज रासो' हिन्दी का एक ऐसा महाकाव्य है जिसने दो-तीन सौ वर्ष तक बढ़ते-बढ़ते अपना वर्तमान रूप पाया है। यह अत्यन्त आवश्यक है कि हम उसकी समस्त उपलब्ध प्रतियों और पाठों को एकत्र करके उसका वैज्ञानिक सम्पादन करें। साहित्य के विद्यार्थी को तभी अपने इस प्रथम कीर्ति-स्तम्भ से वास्तविक प्रकाश मिल सकेगा। 'रासो' के रूप की अनिश्चितता तथा आकार की विशालता के साथ उसकी भाषा भी उसके रसास्वादन में एक भारी बाधा उपस्थित करती है। वैज्ञानिक सम्पादन के साथ यह समस्या भी यथेष्ट रूप में सुलझ जायगी, क्योंकि 'रासो' की भाषा में बहुत अधिक अनेकरूपता है। उसमें अपभ्रंश, पिंगल और डिंगल के न्यूनाधिक मिश्रण के साथ अपभ्रंशाभास भी अत्यधिक है।

इन कठिनाइयों के होते हुए भी 'पृथ्वीराज रासो' का साहित्यिक अध्ययन होना चाहिए। भले ही वह पूर्ण रूप में बारहवीं शताब्दी की रचना न हो, उसमें प्रधान

ऐतिहासिक तथ्य सर्वथा कल्पित हों और उसका कवि चन्द बरदाई पृथ्वीराज का समकालीन न हो, फिर भी उस कवि में राजपूतों के सामन्ती जीवन को चित्रित करने की अद्वितीय क्षमता है। पृथ्वीराज के समय और उसके आगे-पीछे के सौ-दो सौ वर्षों की अनेक महत्त्वपूर्ण समस्याओं को समझने की प्रेरणा हमें 'रासो' से मिल सकती है। राजपूत सामन्तों के अदम्य साहस, युद्ध-वीरता, स्वाभिमान, स्वामि-भक्ति, प्रतिज्ञा-पालन और महान् पौरुष के साथ उनके वैभव-विलास, क्रीड़ा-विनोद आदि तथा उनकी स्त्रियों की पवित्र धार्मिकता, पति परायणता, उच्च कर्तव्य-भावना, और हँसते-हँसते ज्वालाओं का आलिंगन करने की उत्कट उत्सुकता के सजीव चित्र हमें मुग्ध कर लेते हैं; थोड़ी देर के लिए हमारी तर्क-बुद्धि हमें रस-मग्न होने के लिए छूट दे देती है और हम भूल जाते हैं कि ये सामन्ती आदर्श कब के मिट गए, आज के जीवन में इनका कोई विशेष महत्त्व नहीं रहा। फिर भी, जिस रस में अवगाहन करके हम निकलते हैं वह हमें नई दृष्टि देता है उस जीवन के परखने की जब मनुष्य सरल-विश्वासी, सरल-अविश्वासी, चमत्कारों का प्रेमी, मिथ्याभिमानी, अदूरदर्शी और व्यक्तिवादी हो गया था। चंद एक चारण कवि था, जनता का कवि नहीं, किन्तु जिन भावनाओं और आदर्शों को उसने व्यक्त किया, वे जनता के हृदय से सर्वथा विच्छिन्न नहीं थे। इसकी साक्षी जगनिक के आल्हखण्ड से मिलती है जो सम्भवतः उसका समकालीन था और जिसकी रचना मौखिक रूप में ही जनता के परम प्रिय वीर-गीत के रूप में शताब्दियों से गाई जाती रही है और आकार में उत्तरोत्तर वृद्धि पाती रही है।

'रासो' के द्वारा हम अपने भाषा-साहित्य की परम्परा को उसके पूर्ववर्ती अपभ्रंश से मिला सकते हैं। क्या भाषा, क्या छन्द, क्या काव्य, रूप और क्या काव्य-वस्तु, सभी उस विस्तृत किन्तु अमूल्य दाय की ओर संकेत करते हैं जो स्वयंभू, पुष्पदन्त, अब्दुल रहमान आदि कवियों ने हमारे लिए छोड़ा था। प्रस्तुत पुस्तक में डॉ० त्रिवेदी ने योग्यता-पूर्वक 'पृथ्वीराज रासो' के काव्य-सौष्ठव का जो परिचय दिया है उससे हमारा विश्वास है कि इस महाकाव्य का मूल रूप में रसास्वादन करने की जिज्ञासा और उत्सुकता जाग्रत होगी तथा उसके सम्बन्ध में उठी हुई अनेक समस्याओं के सुलझाने की माँग बढ़ेगी।

'पृथ्वीराज रासो' की काव्य-परम्परा प्राचीन थी। दूसरे, वह हिन्दी के एक सीमा-प्रांत—राजस्थान—में ही सीमित रही; हिन्दी-प्रदेश के केन्द्र-स्थान को उसने बहुत कम प्रभावित किया। गंगा-यमुना के प्रदेश की साहित्यिक प्रतिभा जन-जीवन को एक नवीन दिशा दिखाने वाले शक्तिशाली आंदोलन की प्रतीक्षा में थी। भक्ति के रूप में इस आन्दोलन ने उमड़कर कई महाकवियों को ऊपर उठा दिया। हिन्दी की निर्बाध साहित्य-धारा के मूल स्रोत ये ही हैं। यदि इस पुस्तक में गौरव-ग्रन्थों के स्थान पर महान् साहित्य-निर्माताओं की चर्चा होती तो निश्चय ही कबीर को सम्मिलित किया जाता। हमारे उपलब्ध साहित्य के पहले कवि वे ही हैं जिनके द्वारा प्रयुक्त भाषा, वस्तु, काव्य-रूप, छन्द और भाव-धारा की परम्परा अग्रसर होती है। उन्होंने धर्म-सम्प्रदायों के द्वन्द्व और कुंठाओं से सत्य को मुक्त करने की चेष्टा की, अधिकारहीन, पद-दलित, तिरस्कृत जन-समुदाय के शताब्दियों से दबे हुए आक्रोश, स्वाभिमान, विश्वास, उमंग और उत्साह को

वाणी प्रदान की, साहित्य-रस को कूप से निकालकर निर्मल जल की धारा में परिणत किया और साहित्य के शास्त्रीय आदर्शों और सिद्धान्तों को ठुकराकर परवर्ती समीक्षकों को साहित्य की नई परिभाषा करने, नये सिद्धान्त बनाने की चुनौती दी। कबीर की ही भाँति संस्कृत-साहित्य की परम्परा से सर्वथा भिन्न किन्तु लोक-साहित्य और अपभ्रंश-साहित्य के साथ नवागन्तुक फ़ारसी की कुछ परम्पराओं को मिश्रित करके सोलहवीं शताब्दी में जायसी ने अपने अमर काव्य 'पदमावत' की रचना की। यद्यपि युग की प्रवृत्ति के अनुकूल भक्ति की भाव-धारा से भिन्न होने के कारण तथा कदाचित् अधिकतर फ़ारसी लिपि में लिखे जाने के कारण 'पदमावत' अधिक लोकप्रिय नहीं हुआ, परवर्ती साहित्य को भी उसने अधिक प्रभावित नहीं किया, फिर भी साहित्यिक दृष्टि से हिन्दी के गौरव-ग्रन्थों में गिने जाने का वह अधिकारी है। जायसी एक प्रसिद्ध सूफ़ी सन्त थे। उदार दृष्टि, अविरोधी सत्य को परखने की क्षमता, विरोधों में सामंजस्य के सूत्र ढूँढ़ने की संकल्प-शक्ति, भौतिकता को अतिक्रांत करने वाली ऊर्ध्व-चेता प्रवृत्ति और मानवीय मनोवृत्तियों में प्रेम को सर्वोपरि स्थान देने की विवेक-बुद्धि से सम्पन्न होने के कारण जायसी ने एक पूर्व-प्रचलित लोक-कथा को समर्थ साहित्यिक रूप में ढालकर जहाँ नैसर्गिक काव्य-रस का अभूतपूर्व संचार किया वहाँ दो विरोधी जातियों के बहुत से संशय, सन्देह, भ्रम और भय दूर करने में भी 'कांता-सम्मित' उपाय किया। साम्प्रदायिक आग्रहों से सर्वथा मुक्त, शुद्ध, उच्छल रसानन्द जितना 'पदमावत' दे सकता है उससे अधिक हिन्दी का शायद कोई ग्रन्थ नहीं। उसकी प्रेरणा का स्रोत पद्मिनी का अप्रतिम, अलौकिक सौन्दर्य है जिसकी झलक-मात्र रतन सिंह को राज-पाट छोड़ जोगी बन जाने को विवश कर देती है। किन्तु सामन्ती जीवन की कथा को लेकर रचे जाने और रसानुभूति को मूल आधार बनाने के कारण यदि कोई 'पदमावत' की उपेक्षा करने का विचार करे तो इससे उसी के अज्ञान और संकुचित मनोवृत्ति का परिचय मिलेगा। तत्कालीन सामाजिक जीवन को एक सीमित क्षेत्र में 'पदमावत' ने प्रगति की प्रेरणा दी है।

इतने व्यवधान के बाद हम पुस्तक में विवेचित अपने साहित्य के द्वितीय कीर्ति-स्तम्भ पर आते हैं। पन्द्रहवीं शताब्दी का अन्त होते-होते उत्तर भारत एक नवीन चेतना से अनुप्राणित होने लगा था, विशृंखल जीवन में एक सोद्देश्य सामाजिकता के प्रयत्न होने लगे थे, निवृत्ति की शुष्कता को निवृत्तिमूलक प्रवृत्ति की सार्थक सरसता में परिणत करने की चेष्टाएँ प्रारम्भ हो गई थीं, आडम्बर और जंजाल को त्यागकर मर्म को पहचानने की अन्तर्दृष्टि की व्यापक माँग होने लगी थी—ज्ञान और वैराग्य के स्थान पर प्रेम की आध्यात्मिक अनुभूति का महत्त्व पुनः एक जीवन्त विश्वास के रूप में जीवन का केन्द्र-बिन्दु बनने लगा था। कबीर ने भी प्रेम के ढाई अक्षरों को पढ़ने की क्षमता को पांडित्य की सीमा कहा था, जायसी ने भी उसी प्रेम का अलख जगाकर जीवन को परम आलोक से प्रकाशित करने की आवश्यकता बताई थी। किन्तु जिस उत्साह और उमंग के साथ परम प्रेम और परम आनन्द के मूर्त प्रतीक श्री कृष्ण को ग्रहण किया गया, उतनी सहज उमंग न तो कबीर के शून्यवत् अस्पष्ट प्रेम-प्रतीक के प्रति सम्भव थी और न जायसी के अपरिचित अलह के नूर के प्रति। सौन्दर्य, रस और आनन्द को श्रीकृष्ण और राधा के रूप में मूर्तिमान

करने का श्रेय, काव्य-प्रेमियों के लिए नहीं, सामान्य जन-समाज के लिए, सबसे अधिक महाकवि सूरदास को है। 'सूरसागर' में गीति और प्रबन्ध, प्रेम-भक्ति और काव्य-रस, वैराग्य और जीवनानुराग, सर्वोच्च आदर्श और महज स्वाभाविकता, अलौकिकता और अतिलौकिकता तथा अध्यात्म और भौतिकता के परस्पर विरोधी जैसे तत्व इस रूप में एकाकार हो गए हैं कि कवि की विचक्षणता, सरलता, वाक्-चातुर्य, व्यंजना-शक्ति, अन्तर्दृष्टि, कल्पना-शक्ति, असाधारण संवेदनशीलता और प्रतिभा पर आश्चर्य होने लगता है। 'सूरसागर' की महत्ता उसके बृहदाकार में नहीं है, यद्यपि रचना प्राचुर्य में, जो साधारणतया महाकवि की एक विशेषता होती है, सूर किसी से कम नहीं हैं। उन्होंने सवा लाख पद लिखे या नहीं इसकी चिन्ता में पड़ने की आवश्यकता नहीं। भले ही उनके नाम से सम्प्रति उपलब्ध पाँच हज़ार के लगभग पदों से भी थोड़े बहुत कम पद उन्होंने लिखे हों, तो भी उनकी रचना डेढ़ हज़ार पृष्ठों से कम न होगी। इस विशाल ग्रन्थ में उन्होंने बड़े मौलिक ढंग से, अत्यन्त स्फूर्ति और उद्रेक के साथ श्री कृष्ण का परम आनन्दमय रूप अनेक दृष्टियों से कथाबद्ध किया है। गोकुल में प्रकट होने से प्रारम्भ करके मथुरा-प्रवास और फिर कुरुक्षेत्र-मिलन प्रसंग तक की वात्सल्य, सख्य, और माधुर्य प्रेम की आनन्द-हेतुक—आदर्श-हेतुक नहीं—लीला जिन विविध छन्दात्मक गेय पदों में, पद-समूहों में तथा सुगठित प्रबन्धपूर्ण लघु कथानकों में अत्यन्त तल्लीनता के साथ उद्‌घाटित की गई है उसमें एक-एक पद का प्रसंग निरपेक्ष आस्वाद्यता के साथ अद्भुत एकसूत्रता और एकात्मकता है। सूरदास स्वाभाविक, यथातथ्य, मनोवैज्ञानिक चित्रण में अप्रतिम हैं, किन्तु उनकी महत्ता का वास्तविक कारण उनकी स्वाभाविकता नहीं, वरन् उस प्रकृत स्वाभाविकता के साथ परम अलौकिकता को मनोहर और प्रयासरहित ढंग से समन्वित कर सकने की विलक्षण क्षमता है। सूर के भाव-जगत् का मूलाधार निर्वेद है जो निरन्तर निहित रहता है। उनकी प्रेम-भक्ति के विविध भाव भक्ति के अनिवार्य लक्षण दैन्य से जुड़े हुए हैं, किन्तु वात्सल्य का नन्द-भवन, सख्य का वृन्दा-विपिन और माधुर्य के कुन्ज-वन ऐसी निपुणता से रचे गए हैं कि निर्वेद विस्मरण हो जाता है, दैन्य दब जाता है। किन्तु ऐसा नहीं कि नन्द-यशोदा, श्रीदामा-मधुमंगल, राधा-वृन्दा सर्वथा भूल जायँ कि यह अनुकम्पा, प्रेम और मधुर रति की अनुभूति असाधारण अनुभूति है; वे जानते रहते हैं कि कोई अन्य शिशु, अन्य बालक, अन्य किशोर इस सम्पूर्णता के साथ इंद्रियाकर्षण और भावाकर्षण नहीं कर सकता। रूप और लीला की उस अपार सुन्दरता को पूर्णतया देख सकना, कह सकना, आत्मसात् कर सकना, सभी असम्भव है। विस्मय को जगाने की उसमें अद्भुत शक्ति है और यही विस्मय का परिव्यापक भाव स्वाभाविक मानवीय भाव-राशि को अवर्णनीय आनन्द-रस में परिणत कर देता है। सूरदास ने परब्रह्म को सौन्दर्य के रूप में मूर्तिमान करके हमारे दैनिक जीवन का विषय बना दिया।

विचित्र था वह समय जब इतिहासकारों द्वारा अंकित राजनीतिक उत्पीड़न, सामन्ती व्यवस्था के आर्थिक शोषण, सांस्कृतिक पतन से उत्पन्न सामाजिक भेद-भाव—भौतिक परिस्थितियों के इस विषम समवाय से दबी-पिसी जनता इस काल्पनिक आनन्द में बह गई थी। किन्तु आनन्द की स्थिति कल्पना या भावना के अतिरिक्त और कहाँ होती है? भौतिक सुख में भी उसकी आवश्यकता होती है और भौतिक कष्ट में भी। मध्ययुग का

साधारण जन, किन्हीं कारणों से हो, वैभव को ठुकराने का आदर्श सामने रखता था, चारों ओर से बाँधे हुए बन्धनों को तोड़ डालने की कल्पना कर रहा था, किसी ऐसे सुख की खोज में था जो साधारणतया किसी को नहीं मिलता। कृष्ण की भक्ति में सहज ढंग से उसकी इन आकांक्षाओं की पूर्ति की आशा दिखाई दी थी। एक नवीन और आकर्षक रूप में गीता के अनासक्ति योग का व्यवहार-मार्ग खोला गया था; वासनाओं को दबाने के स्थान पर उनके परिष्कार और उदात्तीकरण के द्वारा जीवन-पथ को सरल बनाने का उपाय किया गया था।

डॉ० सत्येन्द्र ने जिस विद्वत्ता के साथ 'सूर सागर' की समीक्षा की है, उसे इस पृष्ठभूमि के साथ देखने पर सम्भवतः सूर काव्य के सामाजिक महत्त्व और काव्यानन्द को समझने में किंचित् सहायता मिले।

'सूरसागर' के रस-प्लावन के बीच ही साहित्य और संस्कृति का अत्यन्त ऊँचा और भव्य कीर्ति-स्तम्भ मिल जाता है गोस्वामी तुलसीदास का 'रामचरित मानस', जो निश्चय ही काव्य भी है और पुराण भी। 'सूरसागर' को कुछ लोग स्वयं उसी में पैदा किये हुए भ्रम के आधार पर 'भागवत' का अनुवाद या छायानुवाद समझ लेते हैं। 'भागवत' में वर्णित श्री कृष्ण की लीला को अन्य लोक-प्रसिद्ध अथवा स्वकल्पित अनेक कथा-प्रसंगों के साथ अपने ढंग से मिलाकर 'सूरसागर' अवश्य रचा गया, किन्तु 'सूरसागर' ने श्रीमद्भागवत के धार्मिक वातावरण को सर्वथा भिन्न रूप में ग्रहण किया। इसके विपरीत 'रामचरित मानस' में कथा-वर्णन की प्रणाली ही पौराणिक नहीं है, अपितु उसकी मूल भावना अनन्य भक्ति से अनुप्राणित होते हुए भी 'श्रीमद्भागवत' की भावना के कहीं अधिक निकट है। धर्म के विधि-निषेधों का दृष्टांतात्मक उपदेश, वर्णाश्रम धर्म के पुनःसंगठन की आवश्यकता और उपाय, भक्ति का ज्ञान और कर्म के साथ समन्वयात्मक व्यवहार, अत्यन्त कुशलतापूर्वक शैव और वैष्णव मतों का वैष्णव श्रेष्ठता की निश्चित व्यंजना के साथ सामंजस्य, यदा-कदा दार्शनिकतःमूलक विवेचन आदि अनेक बातें 'रामचरित मानस' में पौराणिक पद्धति से रखी गई हैं। ऐसा लगता है कि 'रामचरित मानस' की रचना ही इस उद्देश्य से हुई कि वह 'श्रीमद्भागवत' की भाँति लोकप्रिय कथा-वाचन के रूप में अपनाया जा सके। हुआ ऐसा ही।

गोस्वामी जी ने लोक-विश्रुत अमर-कथा के मर्यादा पुरुषोत्तम नायक राम में परब्रह्मत्व का आरोप करके उन्हें श्रेष्ठ मानव के आदर्श गुणों से सम्पन्न बनाया। निश्चय ही उनके आदर्श एक अत्यन्त उदार, अत्यन्त न्यायशील, अत्यन्त समर्थ, सार्वभौम एक-छत्र सम्राट् के आदर्श थे। तुलसी ने राम का चरित्र 'कुलिसहु चाहि कठोर अति कोमल कुसुमहु चाहि' के प्राचीन आदर्श पर निर्मित किया। उनमें लालित्य और माधुर्य भी कम नहीं है; कृष्ण की भाँति वे भी सहज आकर्षक हैं। किन्तु तुलसी ने उन्हें रंजन के साथ रक्षण की सामर्थ्य भी प्रदान की है। सम्भवतः वे अपने युग की भौतिक आवश्यकताओं के प्रति अधिक जागरूक थे। यह भी सम्भव है कि वे कृष्ण-भक्ति के द्वारा उन्मुक्त की गई स्वच्छन्द और एकांतिक भाव-भक्ति के लौकिक खतरों को समझते थे। रागानुगा भक्ति को ही उन्होंने मर्यादा में बाँधने का उपाय किया, उन धार्मिक और सामाजिक विधि-निषेधों को उन्होंने पुनः परिपुष्ट किया जो किसी मात्रा में सन्त और कृष्ण-भक्ति सम्प्रदायों के

े थोड़े-बहुत ढीले हो रहे थे। उन्होंने हिन्दू-समाज को पुनः ब्राह्मण के नेतृत्व में होकर ऐसे समर्थ राम के अवतार की याचना करने का आह्वान किया जिसके में कोई दुःख-दैन्य, कोई रोग-दोष, कोई इति-भीति, कोई ताप नहीं होता। कबीर अधिकारहीनों को वैसा निर्भीक और विवेकशील नेता नहीं मिला था, फलतः के द्वारा प्रेरित स्वाधीनता, समता और न्याय के विचार उनके एकेश्वरवाद के ेमिक आधार के साथ उच्छृङ्खलता की ओर उन्मुख थे। तुलसी ने उसे दबाकर मर्यादा पुनः स्थापित करने का यत्न किया।

स्मार्त धर्मानुयायी इस बदले हुए युग में भी तुलसी के इस प्रयत्न की इस प्रकार करते हैं, जैसे उनका दिखाया मार्ग राजनीति, समाज और परिवार-रूपी क्षेत्रों में ी कल्याणकारी और अनुसरणीय हो। किन्तु वस्तुस्थिति यह है कि तुलसी की -शास्त्रीय समीक्षा करते समय उनके समाधानों को न केवल चिरन्तन नहीं कहा जा वरन् उनके तात्कालिक सामाजिक महत्त्व पर भी शंका प्रकट करना निराधार न किन्तु साहित्य की समीक्षा यदि हम सामाजिक समाधानों के आधार पर करने लगें नहीं कह सकते कि हमारी विचारधारा और सामाजिक अभिरुचि न जाने कितने को भूमिसात् करती फिरेगी। हमें तुलसीदास की सामाजिक परिस्थिति में पैठकर दृष्टि की व्यापकता तथा समस्याओं के अन्तराल में प्रवेश कर सकने की क्षमता को ध्यान ते हुए वस्तुतः उनकी महान् सौन्दर्य-सृष्टि की सराहना अपेक्षित है। समाज के नेता में वे किसी काल-विशेष में महान् रहे होंगे, वे अभिनन्दनीय हैं; हमें तो वे इस ्रेय हैं कि वे महान् कवि हैं, सौंदर्य-स्रष्टा हैं। उन्होंने सजग रूप में कविता के सामन्ती आदर्शों के स्थान पर नया आदर्श घोषित किया—'कीरति भनिति भूति सोई। सुरसरि सम सब कहँ हित होई।' इस नई कसौटी पर कसकर हम उनके को परखें तो पाएँगे कि वे एक महान् शिल्पी थे, भाषा की सम्पूर्ण शक्तियों को नकर उसका प्रयोग करने में अनुपम सावधान; मानव-हृदय में उनका गम्भीर था किन्तु भाव-राशि बटोरने में अत्यन्त संयमी और विवेकशील तथा चरित्रांकन शर्त के साथ वे अत्यन्त कुशल और सफल थे; और वह शर्त थी समस्त चरित्रों ाम पर निर्भरता, जिसके बिना सभी चरित्र पंगु और विकलांग हैं। तुलसी का जगत् ममय है।

ईसाई विशुद्धतावादी पाश्चात्य समीक्षकों और भारतीय सुधारवादी-आदर्शवादी कों ने तुलसी की प्रशंसा के साथ कृष्ण-भक्ति साहित्य पर जिस अ-सामाजिक और तिक दृष्टिकोण का आरोप किया है उससे भी हमें सतर्क हो जाना चाहिए। वस्तुतः -संग्रह और लोक-शिक्षा का भाव दोनों में है; मार्ग भिन्न हैं। एक में कवित्व और भक्ति ाथ प्रत्यक्ष रूप में धर्मोपदेश भी है, दूसरे में कवित्व और भक्ति के सौष्ठवपूर्ण सामंजस्य उपदेश की व्यंजना अधिक है।

डॉ० रांगेयराघव ने 'रामचरित मानस' का जो विश्लेषण किया है उससे असहमत कठिन है। किन्तु उनकी दृष्टि केवल सामाजिक समीक्षा पर रही है।

तुलसी का काव्य खूब लोकप्रिय हुआ, किन्तु काव्य के रूप में उतना नहीं, जितना

धर्म-शिक्षक और इसी कारण मोक्षदायक के रूप में। उसका अनुसरण नहीं हो सका। सूर का काव्य भी कम लोकप्रिय नहीं हुआ—भजनानन्द के रूप में भी और काव्यानन्द के रूप में भी। उसका अनुसरण भी खूब हुआ। किन्तु सूर की भाव-संपत्ति को पाने की सामर्थ्य किसमें थी? उसकी काव्यगत सम्भावनाएँ अवश्य बहुत थीं। भक्तों की वाणी द्वारा निरन्तर दुहराई जाकर वह अनुभूति की सहजता भी धीरे-धीरे खोने लगी। तभी कवि-कर्मी व्यक्तियों ने उसे उधार लेकर यथासाध्य तथा यथासम्भव उसकी धार्मिकता और अलौकिक व्यंजना को भी सम्हालते हुए उसे रसिक गोष्ठियों का विषय बना दिया। शब्द-शिल्प, वाक्-चातुर्य, भाव-विन्यास और काव्य-कला के अन्य ऐसे ही प्रसाधनों के बल पर कवि एक-दूसरे को मात देने की चिन्ता में रत हुए। कहना कठिन हो गया कि किसमें अधिक चमत्कार है, किसमें अधिक कौशल। फिर भी, मतिराम, देव और बिहारी में कला-मर्मज्ञों और रसिक-सुजानों ने बिहारी को ही बीड़ा दिया। सचमुच 'रामचरितमानस' के बाद हमारे साहित्य का कीर्ति-स्तम्भ 'बिहारी सतसई' ही है। इसकी भी कई दर्जन टीकाएँ हुईं, उर्दू, संस्कृत आदि अन्य भाषाओं में अनुवाद हुए, दोहों के भाव लम्बे छन्दों में पल्लवित किये गए, एक-एक दोहे के अनेकानेक अर्थ बताये गए तथा इसके अनुकरण में आधुनिक काल तक चली आती हुई एक सतसई परंपरा बन गई। स्वयं 'बिहारी सतसई' प्रथम शताब्दी की प्राकृत 'गाहा सत्तसई' और बारहवीं शताब्दी की 'आर्या सप्तशती' की प्राचीन परम्परा की हिन्दी प्रतिनिधि है। किन्तु बिहारी के रसिकों ने दिखाया है कि बिहारी ने पूर्ववर्ती भाव को अपने दोहों में ढालकर उसे अधिक चमत्कृत और उत्कृष्ट बना दिया। बिहारी के वे दोहे भी जिन्हें उनके आश्रयदाता के इतिहास से सम्बद्ध किया जाता है प्राकृत गाहाओं के भाव पर रचे गए हैं। किन्तु बिहारी की मौलिक प्रतिभा और शिल्प-कौशल ने अनुकरण को भी मौलिक बना दिया। साहित्य-मात्र को यान्त्रिक रूप में जन-चित्त का 'प्रतिबिम्ब' कह डालने वाले जो समीक्षक बिहारी के दोहों में तत्कालीन तथाकथित 'पतित' सामाजिक जीवन का चित्र देखने लगते हैं, वे साहित्यिक परम्पराओं और रसिक-मण्डलियों में बहुत-कुछ कृत्रिम ढंग से उनके प्रचलन की बात भूल जाते हैं। बिहारी दरबारी कवि थे। उनकी रचना में सामन्ती जीवन की यदा-कदा झलक अवश्य मिल जाती है, पर वे सामयिक जीवन का चित्र देने नहीं चले थे, मनोरंजन ही उनका मुख्य उद्देश्य था। उनका विषय पूर्ववर्ती सतसइयों और 'अमरु शतक' आदि मुक्तकों का ही विषय था—नागरी ललनाओं की अंग-भंगिमाएँ, ग्राम-बालाओं की स्निग्ध सौन्दर्य-शोभा, चंचल चित्त की भयाकुलता, संयोग और वियोग की कवि-सिद्ध अनुभूतियाँ। इन्हीं को बिहारी ने ध्वनि-काव्य की प्रतीयमानता के सिद्धान्त के अनुसार छोटे-छोटे दोहों में सजाकर अभिनव गुप्त के शब्दों में 'महाकवि' की उपाधि पाई। उनके सौभाग्य से हिन्दी में उनके पूर्ववर्ती कवि कृष्ण-भक्त थे जिन्होंने राधा-कृष्ण के प्रेम का मधुर प्रवाह और उसके अंतर्गत नायिका-भेदादि की समस्त सम्भावनाएँ उपस्थित कर दी थीं। अपने विषय को राधा-कृष्ण की प्रेम-भक्ति की भूमिका में ढालकर बिहारी ने अपने लौकिक काव्य में भी भक्तों को अलौकिक संकेत पाने का अवसर दिया है। सम्भवतः स्वयं भी यह विदग्ध कवि राधा-कृष्ण की भक्ति में दीक्षित था, अतः कवि-कर्म उसके लिए सांसारिक लाभ का तो कारण था ही, पारलौकिक लोभ की भी यत्किंचित् संतुष्टि उससे अवश्य हुई

होगी। सतसई के अनेक दोहे भक्ति और नीति-समन्वित हैं। श्री विश्वम्भर 'मानव' ने 'सतसई' के सभी पक्षों का योग्यतापूर्वक उद्‌घाटन किया है।

उन्नीसवीं शताब्दी का अन्त होते-होते हमारा सामाजिक जीवन बदला, एकदम नया वातावरण बनने लगा, साहित्य ने भी नई साँस ली, भारतेन्दु का उदय हुआ और साहित्यिक गद्य को जन्म मिला। नाटक, निबन्ध, उपन्यास रचे जाने लगे; कविता के रूप और विषय में भी परिवर्तन होने लगा। ब्रज भाषा की मधुरिमा अधिक दिनों तक न लुभा सकी; सुधारवाद के जोश में खड़ी बोली में लोच और मसृणता के अभाव की ओर भी ध्यान नहीं दिया गया। किन्तु धीरे-धीरे यह कमी भी पूरी की जाने लगी। अनेक नये शब्द-विधानों और वचन-भंगिमाओं को अन्य देशी और विदेशी भाषाओं से लेकर अपनाया गया। बीसवीं शताब्दी के द्वितीय दशक का अन्त होते-होते काव्य की पुरानी परंपराओं से विद्रोह करने वाले किशोर कवियों का स्वर स्पष्ट सुनाई देने लगा। हिन्दी कविता में एक नये युग का सूत्रपात हुआ। पांडित्य की स्वीकृति न पाकर भी उसका नाम 'छायावाद' स्वीकृत हो गया। इस युग के प्रवर्तकों में सभी दृष्टियों से प्रमुख हैं महाकवि जयशंकर 'प्रसाद।' प्रसाद जी ने कविता, कहानी, नाटक, उपन्यास, निबन्ध—सभी माध्यमों से आत्माभिव्यक्ति की। किंतु प्रकृत रूप में हम उन्हें कवि ही मानते हैं। प्रसाद जी की 'नई' कविताओं में 'झरना', 'आँसू' और 'लहर' की कविताएँ उनकी कल्पना, अनुभूति और अभिव्यक्ति के उस विकास-क्रम को सूचित करती हैं जिसका चरम उत्कर्ष 'कामायनी' में हुआ। हम उसे अपने आधुनिक साहित्य का पहला कीर्ति-स्तम्भ कह सकते हैं।

छायावाद में विद्रोह का भाव अत्यन्त सीमित और संकुचित है, वह जड़ से उखाड़ फेंकने वाला विद्रोह नहीं है। इसलिए सभी छायावादी कवि मूलतः परम्परा से बँधे हुए हैं। केवल उस परम्परा को अपनी अन्य परिस्थितियों की भाँति एक गहरी अंतर्दृष्टि से देखना चाहते हैं, उसकी स्वात्मपरक— अपने ढंग से कह सकते हैं, मनमानी—व्याख्या करना चाहते हैं। अधिकांश में उन्होंने नई-नई अभिव्यक्तियों में अपने ही भावों को व्यक्त किया है, भले ही उनके सम्मुख बाह्य चराचर प्रकृति अपने सम्पूर्ण वैभव के साथ उपस्थित रही हो। जग-जीवन को भी उन्होंने उसी सरल भाव से अपने ढंग से देखा और कभी-कभी उसके सम्बन्ध में अपने गम्भीर विचार भी प्रकट किये। समीक्षकों ने इन विचारों को उनके 'जीवन-दर्शन' का नाम दिया है। इस प्रकार का जीवन-दर्शन सबसे अधिक स्पष्ट और निश्चित रूप में प्रसाद जी में पाया जाता है। उनका 'कामायनी' महाकाव्य छायावादी शैली में मनोभावों को तर्क और विचार-विश्लेषण के साथ व्यक्त करने वाला काव्य है। इसीलिए कुछ लोगों को उसमें काव्य का स्वारस्य नहीं मिलता। किन्तु प्रेम और आनन्द के इस प्रतिभाशाली कवि ने जिस रूप में अपनी विराट् और भावुक कल्पना को चिन्ता, आशा, काम, वासना कर्म और ईर्ष्या के संघर्ष के बाद शांति-लाभ करके, ज्ञान और योग से परिचय पाकर, अन्त में मानस तट पर ध्यानस्थ हो, अखंड आनन्द को उपलब्ध करते दिखाया है, वह हमें चकित और प्रभावित किये बिना नहीं रहता।

'कामायनी' में मुख्यतया दो मानव-वृत्तियों का संघर्ष दिखाया गया है—अन्तर्वेग और बुद्धि, जिनकी प्रतीक क्रमशः श्रद्धा और इड़ा हैं। मानव की मानसिक प्रक्रिया के तत्त्व सर्वथा

परस्पर-निरपेक्ष नहीं हैं, किन्तु फिर भी दोनों के सन्तुलित सामंजस्य के अभाव में जीवन-पथ कण्टकाकीर्ण हो सकता है। प्रसाद जी ने सामंजस्य में ही सुख की कल्पना की है, किन्तु फिर भी वे श्रद्धा को बुद्धि से श्रेष्ठता प्रदान करते हैं। प्रसाद जी ने समाज-दर्शन पर उस प्रकार विचार नहीं किया, जिस प्रकार हमारे कुछ समालोचक चाहते हैं कि वे करते। निश्चय ही उन्होंने अन्य अनेक छायावादी कवियों की ही भाँति अपने समय के जीवन-संघर्ष में क्रियात्मक भाग नहीं लिया; प्रत्यक्ष रूप में उन्होंने युगपुरुष गांधी का प्रभाव भी स्वीकार नहीं किया, यद्यपि विचार-क्षेत्र में उससे बचना असम्भव था। प्रसाद जी के समय तक साहित्य में समाजवाद और साम्यवाद का प्रवेश प्रायः नहीं हो पाया था। फिर, 'कामायनी' से यह आशा करके निराश होना कि उसमें वर्ग-संघर्ष के परिणामस्वरूप वर्ग-हीन समाज की कल्पना की गई होती, बहुत संगत नहीं जान पड़ता। किन्तु इस स्पष्टीकरण का अभिप्राय प्रसाद की ओर से क्षमा-याचना करना नहीं है। सत्य यह है कि प्रसाद जी का समूचा साहित्य घोषित करता है कि चाहे वे १९३७ के दस वर्ष बाद तक भी जीवित रहते तब भी वे परोक्ष रूप से भी मार्क्सवादी भौतिकवाद के प्रभाव को ग्रहण न करते, उनकी 'श्रद्धा' मानवतावाद के आधार पर ही वर्गहीन समाज की लालसा करती रहती, और उनकी इड़ा वर्ग-मैत्री की ही चेष्टा करती। जिस अर्थ में 'कामायनी' की श्रद्धा और इड़ा घोर-से-घोर-तर प्रतिक्रियावादी हैं, उस अर्थ में प्रसाद और उनका समस्त साहित्य भी उस कल्पित दोष से मुक्त नहीं है। किन्तु साहित्य को एक ही रंग के चश्मे से देखने पर उसके वास्तविक गुणों की परख नहीं हो पाती। हम तो साहित्य-समीक्षा में भी समन्वयात्मक दृष्टि के पक्षपाती हैं।

'कामायनी' में छायावादी काव्य की चरम परिणति हुई है, समाज-नीति और विचार-दर्शन के ठोस क्षेत्रों में प्रवेश करके उसने किशोर-भावना-प्रधान काव्यधारा की सबलता और प्रौढ़ता प्रकट की है। वह प्रसादजी के गहन अध्ययन और मनन का परिणाम है। उसमें उनकी रहस्यात्मक प्रवृत्ति का अन्तिम लक्ष्य प्रकट हुआ है। श्री गजानन माधव मुक्तिबोध का लेख 'कामायनी' को जिस दृष्टि से देखता है, उससे भिन्न दृष्टि भी हो सकती है।

भारतेन्दु ने साहित्य में जिस युग का सूत्रपात किया वह गद्य का युग है। गद्य में कथा-साहित्य ही सबसे अधिक लोकप्रिय हुआ है। हिन्दी कथाकारों के शिरोमणि प्रेमचन्द ने आधुनिक युग में सबसे अधिक लोकप्रियता पाई है। उनके उपन्यासों में 'गोदान' उनकी अंतिम और सबसे सुन्दर कृति है।

हमारी इस साहित्य-यात्रा में 'गोदान' अन्तिम प्रकाश-स्तम्भ है। प्रेमचन्द के कथा-साहित्य की अनेक विशेषताओं में सबसे बड़ी विशेषता यह है कि उन्होंने वास्तविक जीवन की यथार्थ परिस्थितियों को अपने साहित्य का उपकरण बनाया। प्रेमचन्द का रचना-काल वही है जो कविता में छायावाद युग कहलाता है। किन्तु युग की घटनाओं, वास्तविकताओं और विचारधाराओं से छायावाद जितना अछूता रहा, प्रेमचन्द उतने ही उनमें घुले-मिले थे। महात्मा गांधी के असहयोग और सविनय अवज्ञा आन्दोलनों तथा हिन्दू-मुस्लिम, अछूतोद्धार, किसान-मज़दूर और ब्राह्मण, पटवारी-ज़मींदार आदि सभी छोटी-बड़ी समस्याओं को उन्होंने गहराई से परखा और यथासम्भव उनके समाधान का संकेत किया। समाज के प्रति उनकी

निरन्तर जागरूकता तथा सर्वांगपूर्ण दृष्टिकोण ने उन्हें किसी भी विचारधारा का अंधभक्त नहीं बनने दिया। निश्चय ही वे महात्मा गांधी से बहुत अधिक प्रभावित थे। यह असम्भव था कि वे प्रभावित न होते, फिर भी वे पूर्ण गांधीवादी कभी नहीं हुए—न कर्म में और न विचार में। केवल विचार में गांधीवादी बनना प्रेमचन्द जैसे सच्चे व्यक्ति के लिए सम्भव भी नहीं था। असहयोग आन्दोलन में उन्होंने सरकारी नौकरी अवश्य छोड़ी, पर आन्दोलन में वह अधिक सक्रिय रूप से सम्मिलित न हो सके। ज्यों-ज्यों राजनीतिक और आर्थिक परिस्थितियां अग्रसर होती गईं, त्यों-त्यों प्रेमचन्द की तार्किक बुद्धि उनका विवेचन करती गई और वह उन शक्तियों को अपनी समस्त सहानुभूति देते गए जिनका उद्योग व्यापक रूप में जन-जीवन को, मुख्यतया भारत के ग़रीब के जीवन को, सुख-संपन्न बनाने के लिए हुआ। जीवन के कुछ अन्तिम वर्षों में उन्हें बम्बई जैसे शहर के जीवन का जब घनिष्ठ परिचय मिला, तब उन्हें सोचने और समझने की नई सामग्री प्राप्त हुई। तब एक प्रकार से उन्होंने अपनी पुरानी धारणाओं पर पुनर्विचार करने की आवश्यकता अनुभव की। उस समय तक मार्क्सवादी विचारधारा का भी साहित्य में प्रवेश होने लगा था। 'गोदान' उसी समय की रचना है। कुछ समीक्षकों ने यह देखकर कि 'गोदान' के 'होरी' के रूप में प्रेमचन्द ने अपनी सभी पुरानी मान्यताओं और आदर्शों को भस्मीभूत होते दिखाया है तथा अपने सबसे प्रिय पात्र में आदर्शवाद की हार चित्रित की है यह अनुमान किया कि प्रेमचन्द आदर्शवाद को छोड़ शुद्ध यथार्थवाद अपनाने लगे थे और वर्ग-संघर्ष में विश्वास करने वाले मार्क्सवाद की ओर अग्रसर हो रहे थे, गांधीवाद की कुंठाओं और पूर्व-ग्रहों को वे जल्दी-जल्दी छोड़ते जा रहे थे। किन्तु समीक्षा की यह दृष्टि एकांगी और उतावलीपूर्ण है। इसमें प्रेमचन्द की विचारधारा-मात्र पर एक दृढ़ पूर्वग्रह के साथ दृष्टि रखी गई है, उनकी कला के विकास को विस्मृत कर दिया गया है। प्रेमचन्द के पिछले उपन्यासों की सबसे बड़ी कलात्मक और इसी कारण, जीवनादर्श सम्बन्धी त्रुटि यह थी कि वह समस्याओं के कृत्रिम समाधान की ओर दौड़ पड़ते थे, आदर्श के प्रति यह उनका अनुचित मोह था। 'गोदान' में उन्होंने अपनी इस कलात्मक त्रुटि को दूर किया तथा साहस के साथ अपने इस साहित्यिक विश्वास को व्यवहार में परिणत किया कि ट्रैजडी हमें अधिक प्रभावित करती है, वह तथ्य के अधिक निकट है। किन्तु यह कहना कि 'गोदान' और 'कफ़न' ने उस तथाकथित यथार्थवाद और प्रगतिवाद का द्वार खोल दिया था जिसमें प्रेमचन्द के बाद का बहुत सा कथा-साहित्य डूब गया, प्रेमचन्द की इन या इनसे पूर्व की कृतियों के द्वारा निष्पक्ष रूप में सिद्ध नहीं किया जा सकता। फिर भी यह प्रेमचन्द की महत्ता का असंदिग्ध प्रमाण है कि 'प्रगतिवादी' समीक्षकों ने भी, कुछ शर्तों, सफ़ाइयों और क्षमा-याचनाओं के साथ ही सही, प्रेमचन्द को अपनाया और उनकी सराहना की। 'गोदान' आज भी हिन्दी उपन्यासों में शीर्ष स्थान का अधिकारी है।

श्री गोपालकृष्ण 'कौल' ने 'गोदान' की समीक्षा सहानुभूति के साथ की है। किन्तु उनकी दृष्टि विशिष्ट और एकांगी ही कही जायगी।

हिन्दी-साहित्य के इन कीर्ति-स्तम्भों के प्रकाश में अपने साहित्य की यात्रा करते हुए जब हम 'गोदान' पर रुकते हैं तो उसके आगे अनेक उठते हुए प्रकाश-स्तम्भ दिखाई देते हैं।

हमारी विविध रूप साहित्य-निधि के अनेक बहुमूल्य रत्न हमें आकर्षित करते हैं। किन्तु अभी हम इन गौरव-ग्रन्थों के सहारे ही यदि अपनी भाव और विचार-सम्पत्ति को पहचानें तो हमें वास्तव में आत्म-गौरव का अनुभव होगा। आगामी पृष्ठों में अधिकारी विद्वानों द्वारा की गई इनकी समीक्षा से निश्चय ही उन ग्रन्थों के मूल रूप में रसास्वादन की प्रेरणा प्राप्त होगी।



हमारी विविध रूप साहित्य-निधि के अनेक बहुमूल्य रत्न हमें आकर्षित करते हैं। किन्तु अभी हम इन गौरव-ग्रन्थों के सहारे ही यदि अपनी भाव और विचार-सम्पत्ति को पहचानें तो हमें वास्तव में आत्म-गौरव का अनुभव होगा। आगामी पृष्ठों में अधिकारी विद्वानों द्वारा की गई इनकी समीक्षा से निश्चय ही उन ग्रन्थों के मूल रूप में रसास्वादन की प्रेरणा प्राप्त होगी।



# सूची

# सूची

१

डॉ० विपिनबिहारी त्रिवेदी

# पृथ्वीराज रासो

हिन्दी के आदि कवि चन्द वरदाई (चन्द वलद्दिउ) का 'पृथ्वीराज रासो' १२वीं शती के दिल्ली और अजमेर के पराक्रमी हिन्दू सम्राट् पृथ्वीराज चौहान तृतीय तथा उनके महान् प्रतिद्वन्द्वी कान्यकुब्जेश्वर जयचन्द गाहड़वाल, गुर्जरेश्वर भीमदेव चालुक्य और ग़ज़नी के अधिपति सुलतान मुईज़ुद्दीन शाह शहाबुद्दीन गोरी के राज्य, रीति-नीति, शासन-व्यवस्था, सैनिक, सेना, सेनापति, युद्ध-शैली, दूत, गुप्तचर, व्यापार, मार्ग आदि का एक प्रमाण, समता-विषमता की शृङ्खलाओं से जुड़ा हुआ, ऐतिहासिक-अनैतिहासिक वृत्तों से आच्छादित, पौराणिक कथाओं से लेकर कल्पित कथाओं का अक्षय तूणीर, प्राचीन काव्य-परम्पराओं तथा नवीन का प्रतिपादक, भौगोलिक वृत्तों की रहस्यमयी गुफा, सहस्रों हिन्दू-मुस्लिम योद्धाओं के पराक्रम का मात्र-कोष, प्राकृत अपभ्रंशकालीन सार्थक अभिव्यंजना करने में क्षम सफल छन्दों की विराट पृष्ठभूमि, हिन्दी, गुजराती और राजस्थानी भाषाओं की संक्रान्तिकालीन रचना, गौड़ीय भाषाओं की अभिसन्धि का उत्कृष्ट निदर्शन समकालीन युग का सांस्कृतिक प्रमाण, उत्तर भारत का आर्थिक मानचित्र, विभिन्न मतावलम्बियों के दार्शनिक तत्त्वों का आख्याता तथा मानव की चित्तवृत्तियों का मनोवैज्ञानिक विश्लेषक यह अपने ढंग का एक अप्रतिम महाकाव्य है, परन्तु हिन्दी-रचनाओं में सम्भवतः सबसे अधिक विवादग्रस्त है।

पाश्चात्य लेखक पढ़ा गए कि हिन्दुओं के यहाँ मुस्लिमों की अपेक्षा इतिहास लिखने की कोई परम्परा नहीं थी—इसी आधारशिला पर खड़े होकर विद्वत् वर्ग 'रासो' की परीक्षा करने उतरा, क्योंकि उसकी परम्पराओं की छाप परवर्ती साहित्य पर थी और राजस्थान के परवर्ती इतिहास को भी उसने प्रभावित कर रखा था। इधर दुर्भाग्यवश महाकाव्य का प्रणेता चन्द कर बैठा था अक्षम अपराध ऐतिहासिक काव्य लिखने का। फिर उस बेचारे के काव्य का पोस्टमार्टम परम आवश्यक हो गया, बाल की खाल नोच-नोचकर रासो को अनैतिहासिक सिद्ध करने वाले प्रमाण खुर्दबीन लगाकर ढूँढ़े गए। पृथ्वीराज के दरबार में कुछ वृत्ति तथा सम्मान पाये हुए काश्मीरी जयानक द्वारा प्रणीत तथा अधूरे प्राप्त 'पृथ्वीराज विजय' मात्र के आधार पर डॉ० बूलर द्वारा रासो को आधुनिक जाल ठहराते देख डॉ० हर्बर्ट मोरीसन ने अपने गुरू के आप्त वाक्य की मीमांसा की जिसे योग मिला मेवाड़ के कविराज शामलदास तथा महामहोपाध्याय डॉ० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा-जैसे इतिहासकारों का। डॉ० बूलर के मत की प्रतिक्रिया शीघ्र हुई और कलकत्ता की रॉयल एशियाटिक सोसाइटी में इस काव्य के सुचारु मनन और अध्ययन में लगे हुए श्री बीम्स, ग्राउज, डॉ० हार्नले-जैसे मेधावी विद्वान् विरत हो गए। पं० मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या, बाबू श्यामसुन्दरदास, म० म० मथुराप्रसाद दीक्षित आदि की शंख-ध्वनि नक्कारखाने में तूती की आवाज बनकर रह गई, इसीलिए न कि ये इतिहासकार नहीं थे वरन् थे साहित्यकार। रासो के

ऐतिह्य पर सन्देह प्रकट करने वाले इतिहासकारों ने इतिहास-विरोधी अंशों का रासो में संकलन करके दस-पाँच प्रामाण्य तर्क पेश किये, परन्तु साहित्यकारों को कवि का उपहासकारी मान बैठने वालों के न्यायालय में क्या उतना गौरव न था कि वे यह भी परखते कि इस काव्य में ऐतिहासिक तत्त्व कितने हैं। रासो की ऐतिहासिक विवेचनाओं की विपुल राशि के संग्रह में अनैतिहासिक तत्त्व बराबर मिल होंगे—जिनका परवर्ती प्रक्षेप होना भी असम्भव नहीं—यह सब एक साहित्य-सेवी के नाते प्रस्तार हैं।

इधर बम्बई से एक सिंह-गर्जन हुआ है। जैन ग्रन्थागारों में सुरक्षित १५वीं शती में रचित पृथ्वीराज और जयचन्द के सम्बन्ध प्रबन्धों में आगे चंद बलिद्दक (चंद बरदाई) के नाम अपभ्रंश छन्दों के आधार पर जो सत्ता वाले 'रासो' में किंचित् विकृत रूप में वर्तमान हैं, विख्यात वयोवृद्ध साहित्यकार मुनिराज जिनविजय ने घोषणा की है कि पृथ्वीराज के कवि चंद बरदाई ने अपनी मूल रचना अपभ्रंश में की थी। इस गर्जन से व्यथित होकर चन्द बरदाई तक के अस्तित्व को अस्वीकार कर देने वाले इतिहासकार चुप हैं, सुन-सुन, सोते हुए से, किसी नवीन तर्क की आशा से शिलालेखों और ताम्रपत्रों की छान में संलग्न। कुशल हुई कि शिलालेख मिल गए, नहीं तो कौन जानता है पृथ्वीराज, जयचन्द और संयोगिता का अस्तित्व भी इन इतिहासकारों ने खतरे में डाल दिया होता। वे कभी-कभी भूल जाते हैं कि उनके ऐतिहासिक सिद्ध करने वाले तत्त्वों द्वारा दिये गए प्रमाणों के अभाव में लिखित साहित्य से ही नहीं वरन् लौकिक-साहित्य के आधार पर भी इतिहास का कलेवर भरा जाता है। 'रासो' अपने पारखियों का मूल्यांकन करने के लिए फिर उनसे माँग कर रहा है और यदि उन्होंने पक्षपात को न अपनाया तो कल्हण की 'राजतरंगिणी-सदृश 'रासो' भी उन्हीं के द्वारा एक अपवाद मान लिया जायगा।

ऐतिहासिक वाद-विवादों के कोलाहल से दूर 'पृथ्वीराज रासो' हिन्दी-साहित्यकारों की अमूल्य विरासत है। काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से यह एक अनूठी रचना है। इस काव्य के आदि तथा अन्त में कवि ने स्पष्ट लिख दिया है कि 'रासो' में सात हज़ार रूपक हैं, परन्तु नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित 'रासो' में १६३०६ छन्द पाये जाते हैं। इस प्रकार देखते हैं कि रासो का आकार मूल से सवा दो गुना अधिक बढ़ गया है। पंजाब-विश्वविद्यालय के श्री वुलनर द्वारा शोधित 'रासो' की छोटी वाली प्रति में छन्द-संख्या आर्या छन्द से लगभग सात हज़ार है और बीकानेर की प्रति में पाँच हज़ार ही बतलाई जाती है। ये दोनों संस्करण अभी प्रकाशित नहीं हुए हैं, परन्तु जहाँ तक ऐतिहासिक आक्षेपों का प्रश्न है वे इनमें भी अंशतः वर्तमान हैं। प्रकाशित 'रासो' में प्रक्षेपों के घटाटोप की सम्भावना को भलीभाँति जानते हुए भी वर्तमान स्थिति में उन्हें पृथक् करने की कठिनाई के कारण उस सम्पूर्ण सामग्री को काव्य की कसौटी पर लाने के लिए बाध्य होना पड़ता है।

*वस्तु-वर्णन*—काव्यों में विस्तृत विवरण के दो रूप होते हैं—एक वस्तु वर्णन द्वारा और दूसरा पात्र द्वारा भावाभिव्यंजना से। वस्तु-वर्णन की कुशलता इतिवृत्तात्मक अंश को बहुत कुछ सरस बना देती है। 'रासो' में ऐसे फुटकर वर्णनों का ताँता लगा हुआ है जिन्हें कवि ने वर्णन-विस्तार हेतु चुना है। संक्षेप में उनका उल्लेख इस प्रकार है—

*व्यूह-वर्णन*—भारत की हिन्दू सेनाओं का व्यूह-बद्ध होकर लड़ने का विवरण मिलता है और कभी-कभी मुस्लिम-सेना को भी किसी भारतीय व्यूह को अपनाये युद्ध करता हुआ बतलाया

गया है। व्यूह-वर्णन के ढंग की परम्परा कवि को महाभारत से मिली प्रतीत होती है। एक स्थल देखिए—

इम निसि वीर कढिय समर, काल फन्द अरि कढ्ढि।
होत प्रात चित्रंग पहु, चक्राव्यूह रचि ठढ्ढि॥
समर सिंह रावर, नरिंद कुण्डल अरि घेरिय।
एक-एक असवार, बीच बिच वाइक फेरिय॥
मद सरक्क तिन अग्ग, बीच सिल्लार सु भीरह।
गोरंधार विहार, सोर छुट्टै कर तीरह॥
रन उद्दै-उद्दै वर अरुन हुए, दुहू लोह कढ्ढी विभर।
जल उकति लोह हिल्लोर; कमल हंस नंचै सु सर॥

मुस्लिम इतिहासकारों ने हिन्दू-सेना को बिना किसी ढंग के अस्त-व्यस्त युद्ध करने वाला वर्णन किया है तथा अपने पक्ष की युद्ध-शैली का विवरण देते हुए कहीं यह उल्लेख नहीं किया है कि उनमें भारतीय युद्ध-पद्धति कभी अपनाई जाती थी।

*नगर-वर्णन*—अनेक नगरों, ग्रामों और दुर्गों का नाम गिनाने वाले इस महाकाव्य में अन्हलवाड़ा पट्टन, कन्नौज, दिल्ली और गजनी के वर्णन विस्तृत हैं जो सम्भवतः युगीन चार शासकों की राजधानियाँ होने के कारण किये गए प्रतीत होते हैं। इन वर्णनों को अनुमान या काव्य-परम्परा के आधार पर नहीं किया गया है वरन् इनमें एक प्रत्यक्षदर्शी का अनुभव सन्निहित है। पट्टनपुर के वर्णन का एक अंश देखिए :

तिन नगर पहुच्यौ चन्द कवि। मनों कैलास समाप लहि॥
उपकंठ महल सागर प्रवल। सघन साह वाहन चलहि॥
सहर दिप्पि अंपियन। मनहु वद्दर वाहनु दुति॥
इक चलंत आवन्त। इक्क ठलवन्त नवनि भति॥
मन दन्तन दन्तियन। इला उप्पर इल भारं॥
विप भारथ परि दन्ति। किए एकठ व्यापारं॥
रजकंच लप्प दस बीस वहु। दोइ गंजन बादह परयौ॥
अन्नेक चीर सूपरू फिरंग। मनों मेर कंठै भरयौ॥

*पनघट-वर्णन*—श्रीमद्भागवत् में कृष्ण की यमुना-तट पर की हुई लीला के वर्णन ने क्रमशः कालान्तर में साहित्य में पनघट-वर्णन की परम्परा का सृजन किया था। रासोकार ने भी पनघट की चर्चा की है। पट्टनपुर और वहाँ की सुन्दरियों का वर्णन करते हुए कवि का कथन है कि अप्सराओं जैसी सुन्दरियाँ कामदेव के रथ से उतरकर सरोवर में अपने घड़े भर रहीं थीं :

भरे जु कुम्भयं घनं, इला सुपानि गंगनं।
असा अनेक कुण्डनं, ... ... ...॥
सरोवरं समानयं, परीम रंभ जानयं।
चतक्क सार संभयं, अनेक हंस क्रम्मयं॥
भरै सु नीर कुम्भयं, ... ... ...।
अरुड़ काम रथ्थयं, सु उत्तरी समथ्थयं॥

सूफी कवि जायसी ने भी 'पद्मावत' में पनघट का सुन्दर वर्णन किया है। बूढ़े आचार्य केशव ने पनघट पर ही अपने सफेद बालों को कोसा था। रीतिकालीन कवियों ने अपनी काफी प्रतिभा पनघट के दृश्य-वर्णन में खर्च की है।

*विवाह-वर्णन*—रासो में कई विवाहों का उल्लेख है परन्तु दो विवाह इंछिनि ब्याह और प्रिया ब्याह विस्तृत रूप से स्वतन्त्र प्रस्तावों में वर्णित हैं। इनमें हमें ब्राह्मण द्वारा लग्न भेजने से लेकर, तिलक, विवाह-हेतु यात्रा और बारात, अगवानी, तोरण, कलश, द्वारचार, जनवासा, कन्या का शृङ्गार, मण्डप, मंगल गीत, गाँठबन्धन, गणेश, नवग्रह, कुलदेवता, अग्नि, ब्राह्मण आदि के पूजन, शाखोच्चार, कन्यादान, भाँवरी, ज्योनार, दान, दहेज, विदाई और वधू का नख-शिख सभी विस्तारपूर्वक पढ़ने को मिलते हैं। ये विवाह साधारण व्यक्तियों के नहीं वरन् तत्कालीन युग के प्रतिनिधि शासकों पृथ्वीराज और चित्तौड़-नरेश रावल समरसिंह (सामन्तसिंह) के हैं अतएव इनमें हमें राजसी ठाट-बाट और अनुकूल दान-दहेज का वर्णन मिलता है। हिन्दू के जीवन के सोलह संस्कारों में विवाह-प्रथा भी एक है और इस परम रूढ़िवादी जाति ने अपनी परम्पराओं में परिवर्तन स्वीकार नहीं किये हैं, जो दो-चार कहीं-कहीं दिखाई भी पड़ जाते हैं वे प्रादेशिक के मूल में योग-मात्र हैं। कन्या के शृङ्गार-वर्णन में कवि को पुष्पों, वस्त्रों और आभूषणों की एक संख्या देने का अवसर मिल गया है।

*युद्धोत्साह और युद्ध-वर्णन*—रासो-जैसे वीर काव्य में इनकी दीर्घ संख्या होना स्वाभाविक है। ये वर्णन विस्तृत तो हैं ही परन्तु साथ ही वर्णन-कुशलता और अनुभूति के कारण अपना प्रभाव डालने में पूर्ण समर्थ हैं। कवि की प्रतिभा का योग योद्धाओं के उत्साह की सुन्दर अवतारणा करा सका है।

*उत्सव-वर्णन*—नवरात्र, नवदुर्गा, विजयादशमी, दीपावली, वसन्त और होली का कवि वर्णन करता है परन्तु इनमें दीपोत्सव और होली का संभवतः युग के विशेष उत्सव मानकर पृथक् रूप से वर्णन किया गया है। इन प्रसंगों में पृथ्वीराज की जिज्ञासा पर चन्द ने उक्त उत्सवों की उत्पत्ति की मनोरंजक कथाएँ बतलाई हैं।

*ज्योनार-वर्णन*—के मिस कवि ने विधि-विधि के भोजनों के नामों की अपनी जानकारी प्रदर्शित करने का अवसर पाया है। परन्तु जायसी और सूदन की भाँति उसका वर्णन खटकने वाला नहीं है। राजा के भोज में पारुस का विधिवत् वर्णन इस प्रकार किया गया है कि वह प्रधान कथानक का अंश बन गया है। महाराज पृथ्वीराज के राजसी ठाट-बाट के औचित्य का निर्वाह करते हुए कवि ने युग के खाद्य पदार्थों पर यथेष्ट प्रकाश डाला है।

*षट्'ऋतु बारह मास-वर्णन*—रासो के देवगिरि समय में वर्षा और शरद् का चित्रण है और ये वर्णन पृथ्वीराज द्वारा यादवकुमारी की प्राप्ति-हेतु विरह में सञ्चारी रूप से आये हैं। पुरुष-विरह-हेतुक ये वर्णन ऋतु विशेष के स्पष्ट सूचक भी हो सके हैं। षट् ऋतुओं का ललित वर्णन कनवज्ज खण्ड में अधिक विस्तार से मिलता है। पृथ्वीराज कन्नौज जाने के लिए प्रस्तुत हैं और यह वसन्त ऋतु है। वे महारानी इंछिनी के महल में उनकी सम्मति लेने के लिए गये। रानी ने वसन्त का आगमन और उस ऋतु में अपना विरह-कष्ट वर्णन करते हुए राजा को रोका और वे रुक गए। इसी प्रकार शेष पाँच ऋतुओं में वे अन्य पाँच रानियों के पास ठहरे। कथा के इस प्रसंग में षट् ऋतुओं का रोचक वर्णन पढ़ने को मिलता है। यद्यपि उद्दीपन को लेकर ही

